पण्डितके यहाँ भी वैसा ही सम्मान राजा या राजपुरुषका होना चाहिए। यह मेरा कर्तव्य है।"

इसके बाद बातचीत शुरू हुई। अन्तमें साहबने खड़े होकर हँसते हुए अंगरेजीमें हेडमास्टरसे जाने क्या कहा। हेडमास्टरसे न्यायरत्नको उसका अनुवाद सुनाये बिना न रहा गया। बोले, "साहब क्या कह रहे हैं मालूम है?"

न्यायरत्नने कोई आग्रह नहीं दिखाया। सिर्फ मुसकराये।

हेडमास्टरने कहा, 'ग्रीक वीर सिकन्दरने हमारे यहाँके एक योगीको देख कर कहा था—मैं अगर सिकन्दर न होता तो भारतका योगी होनेकी कामना करता। साहब भी ठीक वही बात कह रहे हैं। कह रहे हैं—विलायतमें पैदा नहीं हुआ होता तो मैं शिवशेखरेश्वर-जैसा होकर भारतमें जन्म लेनेकी कामना करता।

न्यायरत्नने हँसते हुए कहा, "मेरा जन्म ऐसे ब्राह्मण कुलमें न भी हुआ होता तो भी मैं इसी देशमें कीड़ा पतिंगा होकर पैदा होनेकी कामना करता, और कहीं जन्म लेनेकी चाह नहीं करता।"

न्यायरत्नकी बातका मतलब सुनकर साहबने हँसते हुए हेडमास्टरसे अँगरेजीमें कहा, 'हीन भावनाका यह एक अजीब रूप है। यह मानो भारतीयोंके स्वभावमें है।"

हेडमास्टरका चेहरा सुर्ख हो उठा। लेकिन साहबकी बातका विरोध करनेकी उन्हें हिम्मत नहीं हुई। न्यायरत्नने अँगरेजी नहीं समझी, पर बोलनेवालेके हँसनेके ढंग और बातकी ध्वनिसे उन्होंने व्यंग्यका स्पष्ट अनुभव किया। फिर भी वे चुप बैठे रहे। लेकिन शिवशेखर स्पष्ट स्वरमें तेज तीखेपनसे अँगरेजीमें ही बोल उठे, "नहीं, यह हीन भावना नहीं है। यह उसके और भारतीय मनीषियोंके अन्तरका विश्वास है। आपकी पश्चिमी विद्या मनके सिवा और कुछको नहीं समझती—विश्वास नहीं करती। हम मनकी सीमाके परे अन्तर और आत्माको मानते हैं। मन और चित्तको अतिक्रम कर आत्माको पानेकी साधना ही हमारी साधना है। हमारी आत्माको मन नहीं चलाता है, मनको आत्माके इशारेपर बालककी तरह चलना पड़ता है। इसलिए आप लोगोंके मनोविश्लेषणसे भारतके साधक मनीषियोंके सम्बन्धमें विचार मूर्खताके सिवा और कुछ नहीं।'

साहब बारीक भरी निगाहसे शिवकी तरफ ताकने लगे। हेडमास्टर डर गये। राजपुरुषकी प्रशंसाकी मदिरा भी उन्हें भरोसा नहीं। न्यायरत्न अचम्भेमें आकर पोतेको देखने लगे—आखिर शिव म्लेच्छ भाषामें आ गया! शिवने हारकर म्लेच्छ भाषा!

इसीपर पिता-पुत्रमें विवाद हो गया।

न्यायरत्न कालधर्मको शिवके तपोवनके ऋतुचक्रके आवर्तनकी नाईं दूर रखते हुए सनातन महाकाल धर्मको जकड़े रहना चाहते थे। लेकिन उन्होंने अचानक ही यह देखा कि जाने कब किस घड़ी अकाल वसन्तकी नाईं कालधर्मने गड़बड़ी पैदा कर दी है। खुद उन्हींके यहाँ शशिके माध्यमसे म्लेच्छ भावधारा सदासे चले आते हुए महाकाल धर्मको आघात करनेपर आमादा है। और दूसरी ओर शशिशेखर एकाएक इस तरहसे खुल जानेके कारण बेफिक्र होकर आत्म-विश्वासके साथ अपनी संस्कृतिके अनुसार चलनेको कमर कसे तैयार हो गये।

परिणाम बड़ा भयंकर हुआ। न्यायरत्न शूलपाणि नन्दीकी तरह कठिन और कठोर हो गये। अपनी जीविका स्वयं ही कमानेके लिए शशिशेखरने घर छोड़ दिया। न्यायरत्नने रोका नहीं। लेकिन खानदानको कायम रखनेके लिए बेटा पतोहूको नहीं ले जाने दिया। उन्होंने संकल्प किया कि शशिने संस्कृतिकी जिस धाराको ठेस पहुँचायी है अपने पोतेको वे सब प्रकारसे उसका संस्कार करने योग्य बनायेंगे। इस घटनाकी चरम परिणति साल भर बाद घटी। पण्डितोंकी एक सभामें शास्त्र विचारके सिलसिलेमें बाप-बेटेमें खुला विरोध आरम्भ हो गया। शशिशेखरकी वे दमकती ऑखें काँपते होंठ और प्रतिभाका स्फुरण न्यायरत्नकी नजरमें आज भी तैर जाता ह। आँखें गीली हो जाती हैं।

सभा खत्म हुई तो बापने बेटेसे कहा, 'आजसे मैं यह समझूँगा कि मैं पुत्रहीन हूँ। जो सनातन धर्मपर चोट पहुँचानेकी कोशिश करता है वह धर्महीन है। धर्महीन बेटेकी मौतसे बढ़कर दूसरी कोई मंगल-कामना मैं नहीं करता।'

शशिकी आँखें लहक उठीं। बोले 'इसीसे क्या आपके सनातन धर्मकी रक्षा होगी?'

"होगी।'

न्यायरत्न उसी रोज पुत्रहीन हो गये। शशिशेखरने आत्महत्या कर ली।

भीषण शोकसे हारकर न्यायरत्न कुछ समयके लिए मानो गुम-सुम से हो गये। मन्वन्तर जलाकर महाकालके शान्त हो जानेके बाद जैसी दशा धरतीकी हुई थी—न्यायरत्नकी भी ठीक वैसी ही दशा हुई। उसके बाद एक दिन अचानक उन्होंने महाकालका आविष्कार किया—ठीक नगेन्द्र गिरिनन्दन पत्थर बरसाकर महाकालका आविष्कार करने लगा हो! मानो उन्होंने कालकी परिवर्तनशीलतामें महाकाल-की लीलाका प्रथम प्रत्यक्ष किया। उस लीलामें सतीके पति महाकाल गौरीके पति हैं। लेकिन क्या उससे लीलाका अन्त हुआ है? न्यायरत्न कभी यह विचार करते थे। लेकिन आज उन्होंने यह अनुभव किया कि सती गौरीरूपा

महाशक्तिने कितने नये रूपोंसे महाकालका वरण किया है, लेकिन उस लीलाको प्रत्यक्ष कर सकने जैसी दिव्यदृष्टिवाले व्यासदेवने प्रकट होकर फिर नये पुराणकी रचना नहीं की।

पढ़नेकी उम्र होते ही उन्होंने विश्वनाथसे पूछा था, "भैयाको कहाँ पढ़नेका मन है? मेरे पास कि कलकत्तेके स्कूलमें?"

छह-सात सालके विश्वनाथने कहा, "घरमें तुम्हारे पास पढ़ूँगा, दादा! और बादमें स्कूल जाऊँगा।"

न्यायरत्नने वही इन्तजाम किया। वही विश्वनाथ आज एम० ए०में पढ़ रहा है। न्यायरत्नकी स्त्री चल बसी, पतोहू—विश्वनाथकी माँ भी नहीं रही। न्यायरत्नने विश्वनाथका ब्याह करके गिरस्ती बसायी। और शालग्रामको प्रणाम करके मुग्ध दृष्टिकी नाईं उसके भविष्यकी तरफ देख रहे हैं।

लेकिन सो भी आज दो-एक बार उनका चेहरा गम्भीर हो उठा, भवें सिकुड़ीं। विश्वनाथ यह कर क्या रहा है? यहाँ इन घरेलू मामलोंमें अपनेको क्यों उलझा रहा है? इस चिन्तासे छुटकारा पानेके लिए ही वे कमरेमें जाकर पोथी लिये बैठ गये।

सारी दोपहरी वे सोचते रहे, लेकिन निश्चिन्त और निर्विकार न हो सके। तीसरे पहर पोतेके कमरेके सामने जाकर आवाज दी, "विशू!"

अन्दरसे नन्हें अजयने जवाब दिया, "दादाजी! मोरी उर्वा!" मानो गोदी चढ़कर बाहर ले चलो—कहाँ!

हँसते हुए न्यायरत्न अन्दर गये। देखा विश्वनाथ नहीं है। अजयको उन्होंने गोदीमें उठा लिया। पोतेकी बहूसे पूछा, "कहो शकुन्तले! राजा दुष्यन्त कहाँ गये?"

हँसकर घूँघटको जरा और खींचती हुई जयाने कहा, "क्या पता कहाँ गये!"

अजयको चूमकर न्यायरत्नने एक लम्बी उसाँस ली। कहा, "शकुन्तले, कन्यादानका अंगूठा जतनसे बचाना बेटी!" और इतना कहकर अजयको उसकी गोदमें देकर वे वहाँसे निकल आये।

नाट्य-मन्दिरकी ओरसे उन्होंने पुकारा, "विश्वनाथ!"

विश्वनाथ नाट्य-मन्दिरमें ही था। नाम लेकर पुकारनेसे वह चौंका। दादाजी उसे भैया या विशू कहकर पुकारा करते हैं या फिर संस्कृत काव्य नाटकोंके

नायकोंके नामसे—कभी राजन्, कभी राजा, कभी दुष्यन्त, कभी अग्निमित्र आदि—जब जैसा उन्हें जँचे। विश्वनाथ कहकर दादाजीने कभी उसे पुकारा हो, याद नहीं आता। चौंककर उसने अदबके साथ कहा "जी! मुझे बुला रहे हैं?"

"नायरत्न बोले, हाँ बहुत व्यस्त हो क्या?"

आज न्यायरत्न एकाएक विचलित हो पड़े थे। नतिनीकी आत्महत्या कर लेनेके बादसे वे निरासक्त रहनेकी कोशिश करते आये हैं। पत्नीकी जुदाईपर आँखोंसे एक बूँद भी आँसू नहीं बहाया, यहाँतक कि मनके किसी छिपे कोनेमें भी अपने जानते तिल भर पीड़ाको जगह उन्होंने नहीं दी। उसके बाद पतोहू चल बसी। उस दिन भी उन्होंने अविचल रहकर ही अपना कर्तव्य किया था। किन्तु आज एकाएक चंचल हो उठे। यहाँ रमतामें हड़तालका आन्दोलन हो रहा है—यह खबर उसे कलकत्तेमें रहते हुए कब मिली? साफ जाहिर है कि वह रमयाशाके मौकेपर तो आया है, मगर उसका असली मुख्य उद्देश्य यह आन्दोलन है। दंगा-फसादके बारेमें वे अनजान नहीं हैं। राजनीतिक आन्दोलनोंकी जानकारी उन्हें रहती है। दोनों अन्तिकारी आन्दोलन किस प्रकारसे धीरे धीरे जनसाधारणके बीच फैल रहा है, उन्होंने यह भी गौर किया है। इसीलिए देबू घोषके उसका संग-साथ देखकर वे परेशान हो उठे हैं। अकस्मात उन्होंने ऐसा अनुभव किया कि उनकी इतने दिनोंकी निरासक्तिका मुखौटा मानो खुलकर गिर गया। अन्दरकी आसक्ति नये जन्मने उनकी निरासक्तिके आवरणको पुराना और जर्जर कर दिया है।

न्यायरत्न कुछ देर तक पोतेके मुँहकी ओर ताकते रहे। उसके बाद धीरे धीरे पूछा "बड़ी बात कहकर कोई लाभ नहीं भया, मैं सीधी—साफ बात ही कहना चाहता हूँ। रमतोंकी इस हड़तालसे तुम्हारा क्या सम्बन्ध है? देबू घोषके इस हंगामेकी तुम्हें खबर ही किसने दी?"

विश्वनाथने हँसकर कहा "आजकल तो दुनियाकी बातें यहीं दबाकर, हजारों मील दूरकी यह सब कुछ तुरन्त बताने लगती है। और कलकत्तेके अखबारोंमें इनका नाम खबरें छपता है। इसके सिवा आप तो जानते ही हैं कि देबू मेरा सहपाठी है।"

"मन तो कह ही दिया विश्वनाथ कि मैं सीधी बात कह रहा हूँ। जवाबमें तुम्हें भी सीधा ही कहनेका अनुरोध कर रहा हूँ। और मेरा ख्याल है कि कम-से-कम मेरे सामने तुम सत्यको छिपाने नहीं हो।"

न्यायरत्नका स्वर हाल-फिलहाल गहरा और गम्भीर हो उठा था। विश्वनाथने दादाजीकी ओर निहारा। देखा, उनका चेहरा तमतमा रहा है। बहुत पहले

न्यायरत्नका यह चेहरा देखनेसे इलाकेके लोग भीतर ही भीतर काँप उठते थे। उनके विद्रोही बेटे शशिशेखर तक उनकी ऐसी सूरतके सामने नजर मिलाकर बात नहीं कर सकते थे। उन्होंने पितासे बगावत की, तर्क किया, लेकिन सिर झुकाकर माटीकी तरफ ताकते हुए। उस चेहरेकी ओर देखकर विश्वनाथ एक क्षणके लिए हक्का-बक्का हो गया। न्यायरत्न फिर बोले, "मेरी बातका जवाब दो भाई!"

विश्वनाथने धीमेसे हँसकर कहा, "आपके सामने मैंने कभी झूठ नहीं कहा। झूठ कहूँगा भी नहीं। यहाँ, यानी शिवकालीपुरमें एक राजबन्दी था, मालूम है? जिसे कई दिन पहले यहाँसे हटा दिया गया है? यह खबर उसीने दी थी।"

"उससे तुम्हारी जान-पहचान है?"

"है।"

"तो"—एकटक पोतेकी ओर जरा देर ताकते रहकर न्यायरत्नने कहा, "मतलब यह कि तुम लोग एक ही दलके हो?"

"कभी था। अब हमने अलग मत, अलग पथ अपनाया है।"

न्यायरत्न देर तक चुप रहे, फिर बोले, "तुम लोगोंका मत, तुम लोगोंका पथ कौन-सा है मुझे समझा सकते हो विश्वनाथ?"

उनकी ओर देखते हुए विश्वनाथने कहा, "मेरी बातसे आपको तकलीफ़ हुई दादाजी?"

"तकलीफ़?"—न्यायरत्न जरा हँसे। फिर बोले, "दुःख-सुखसे परे होना सहज साधनाका काम नहीं है भाई! तकलीफ कुछ हुई जरूर!"

"आपको तकलीफ हुई दादाजी, मगर मैंने तो कोई अन्याय नहीं किया है! दुनियामें जो लोग रो-पीटकर, सोकर जिन्दगी गुजार देते हैं, मैं उन-जैसा नहीं होना चाहता, इसीके लिए आपको तकलीफ है?"

"दुःख नहीं पाऊँगा, सुखका अनुभव नहीं करूँगा—मैंने यही संकल्प तो शशिके मर जानेपर किया था विश्वनाथ! लेकिन तुम्हारा ब्याह करके जयाको जिस दिन अपने घर ले आया, आज लगता है, उसी दिन एकाएककी याद भुलाकर आनन्दका रस पिया था। उसके बाद आया—अजो-अजय। आज देख रहा हूँ कि शशिके मरनेपर दिलका जो पत्थर था वह टूटकर चूर-चूर हो गया है। आज मुझे जया और अजयके लिए चिन्ता और दुःखकी सीमा जो नहीं है!"

विश्वनाथ चुप रहा।

न्यायरत्न भी जरा चुप रहे। उसके बाद बोले "अपने आदर्शकी बात तो मुझे नहीं बतायी, भाई।"

"सच ही आप सुनना चाहते हैं दादाजी?"

"हाँ, चाहता हूँ।"

विशूने आदर्शकी बात कहनी शुरू की। न्यायरत्न चुपचाप सब सुनते गये, एक शब्द भी न कहा। रूसकी क्रांति और उस देशकी आजकी अवस्थाका वर्णन करते हुए विश्वनाथने कहा "हमारा यही आदर्श है, दादाजी। साम्यवाद।"

न्यायरत्न बोले, "हमारा धर्म भी तो असमानताका धर्म नहीं है विश्वनाथ! जहाँ जीव वहाँ शिव, यह बात तो हमारी ही है, हमारे ही दर्शनकी उपलब्धि है।"

विश्वनाथने हँसकर कहा "मैं आपके साथ काशी गया था दादाजी। सुना था, काशी शिवमय है। देखा, बात सही है। विश्वनाथजीसे लेकर मन्दिरमें, मठमें, घाटमें, बाटमें, ताखेपर शिवका अन्त नहीं। अनन्त शिव। लेकिन व्यवहारमें पाया, विश्वनाथजीके लिए विराट राजसिक व्यवस्था है—भोगमें, शृंगारमें, विलासमें, प्रसाधनमें—विश्वनाथजीकी व्यवस्था विश्वनाथजी-जैसी ही है। और फिर ताखेपर रखे शिवके लिए देखा—दो-चार अरवा चावल एक बेलपत्ता। अपने यहाँके जहाँ जीव, वहाँ शिवकी व्यवस्था ठीक वैसी ही व्यवस्था है। इसीलिए तो यहाँ-वहाँ बिखरे पड़े छोटे मोटे शिवोंके साथ विश्वनाथजीको मिलाना यह अभियान है हमारा।"

"छोड़ो! धर्मका मजाक न करो, उससे अपराध होगा।"

"अर्थशास्त्र और समाजशास्त्र ही हमारा सर्वस्व है दादाजी, धर्म—"

"बोलो मत विश्वनाथ, उच्चारण मत करो!"

न्यायरत्नके कण्ठस्वरसे विश्वनाथ अबकी चौंक उठा। उनके तमतमाये चेहरेपर इस बार जैसे आगकी दमक फूट उठी थी। बहुत-बहुत दिनोंके बाद ज्वालामुखीकी शीतल गहराईसे मानो सिर्फ उत्ताप ही नहीं, प्रकाशमय इंगित भी क्षण-क्षण झाँक रहा था।

"नारायण-नारायण!"—कहकर न्यायरत्न उठ खड़े हुए। बहुत दिनोंके बाद उनके खड़ाऊँकी आवाज सन्त-सी बजने लगी। ठीक इसी वक्त अजयकी माँ भी लिए जया घर और नाट्य-मन्दिरके बीचवाले दरवाजेपर आकर बोली, "दादा-पोतेमें तो खूब गप्पें हो रही हैं! इधर साँझ जो हो आयी!"

# चार

पाँच गाँव—महाग्राम, शिवकालीपुर, देखुड़िया, कुसुमपुर, और कंकना। इन्हीं पाँचोंसे एक समय हिन्दू-समाजका पंचग्राम बना था। उसके बाद कब और कैसे सारा का सारा कुसुमपुर एकबारगी मुसलमानोंकी बस्तीमें बदल गया, यह इतिहास अजाना न होते हुए भी यहाँ अवान्तर है। हिन्दू-सामाजिक बन्धनसे कुसुमपुर बहुत दिनोंसे अलग है लेकिन तो भी कुसुमपुरके साथ एक गहरा बन्धन था। किसी समय वहाँके मियाँजी लोग ही इस इलाकेके जमींदार थे। कुसुमपुरके मियाँजी लोगों-द्वारा प्रदत्त लाखिराज, ब्रह्मोत्तर और देवोत्तर जमीन इधरके बहुतेरे ब्राह्मण और देवालय आज भी भोग रहे हैं। और, कुसुमपुरके एक ओर जो मस्जिद नजर आती है, उसका निचला हिस्सा कभी कोई देव मन्दिर रहा होगा यह बात देखते ही समझमें आ जाती है। धर्म कर्म पर्व-त्योहार और विवाहादि सामाजिक कामकाजमें दोनों समाजोंमें परस्पर जान पहचान और लौकिकताका भी आदान प्रदान चलता था—विशेष रूपसे शादी-ब्याहमें दोनों तरफका काफी सहयोग रहता था। उन दिनों मियाँजी लोगोंकी चार-पाँच पालकियाँ थीं। इधरके सभी ब्याहोंमें उन्हीं पालकियोंसे काम लिया जाता था। दरी शामियाना उन्हीं लोगोंके यहाँसे आया करता था। ब्याहमें वे लोग चौक-चुमौना दिया करते थे। ब्याहवाले घरोंसे उन लोगोंके यहाँ विशेषतया पान सुपारी और चीनीकी सौगात भेजा जाता था। सम्पन्न हिन्दू परिवारोंसे सीधा भेजा जाता था—घी, आटा, मिठाई, मछली इत्यादि। मियाँजी लोगोंके यहाँसे भी विवाह आदिके मौकेपर हिन्दुओंको भेंट आती थी। हिन्दुओंके पूजा-पाठके अवसरपर जब पूजा हो चुकती थी वे लोग मूर्ति दर्शन आया करते प्रतिमा विसर्जनके जुलूसमें शामिल होते। एक समय था कि भसान (प्रतिमा विसर्जन) का जुलूस मियाँ साहबके दहलीज तक जाता था। वे लोग प्रतिमा देखते थे। हिन्दुओंके लिए वहाँ तम्बाकू का इन्तजाम रहता था। उनके मुहर्रमका अखाड़ा भी हिन्दुओंके गाँवमें आता था ताजिया रखकर वे नाना-प्रकार खेल तम्बाकू पिया करते। उन दिनों हिन्दुओंके पूजा-पर्वके बलिके प्रतिमा के जानवर कहार, नाई आदिके लिए पूजाके बाद मियाँ साहबके निश्चित वृत्ति देनेकी व्यवस्था थी। मुहर्रमके बाद हिन्दुओंके यहाँ भी लाठी वाले खेलनेवाले लोग आया करते थे। उनकी भी वृत्ति बँधी थी। पीरकी दरगाहपर हिन्दुओंकी मन्नत अभी भी बिलकुल मिट नहीं गयी है। सन्त पीरकी

मामलेमें हंगामा कर रहे हो, हड़ताल करा रहे हो, यह काम तुम ठीक नहीं कर रहे हो।"

देबूने विनयके साथ कहा "क्यों ?"

अपनी दाढ़ीपर हाथ फेरकर दौलतने कहा "मैं अपने कामसे कलकत्ता गया था। लाट साहबके मेम्बरोंसे मेरी मुलाकात हुई थी। मेरा मुवक्किल मुझे मिनिस्टरके यहाँ ले गया था। लीगके मेम्बर मुसलमान मिनिस्टरके यहाँ। मैंने पूछा। मिनिस्टरने मुझे तसफिया कर लेनेको कहा।'

देबू चुप रहा। दौलत फिर बोला, 'तुम बड़ी फजीहतमें पड़ जाओगे, पण्डितजी! यह काम तुम मत करो। आखिरकार सारा हुज्जत हंगामा अकेले तुमपर आ पड़ेगा। ये बेईमान उस वक्त जोरूके आँचलमें मुँह छिपाकर घरमें जा घुसेंगे। मिनिस्टरने मुझसे कहा है—कानूनन जब जमींदार बढ़ोतरीका हकदार है तो उसे रोक कौन सकता है? बेहतर है आपसमें मिट माट कर लो। वही अच्छा होगा। हुज्जत होनेसे सरकार अपना नुकसान हरगिज बरदाश्त नहीं करेगी।'

अबकी देबू बोला, 'लेकिन जमींदार जो दावा कर रहा है वह देते-देते हमें रहेगा क्या? हम खायेंगे क्या?"

दौलतने आगे धीरेसे कहा "सोचसे मन बात की है बाबा! खाँ मुझे पक्का वचन दे रहा है। कहो मैं तुम्हारे भी उसी दरसे तय करा दूँ। रुपयेमें एक आना बस!'—दौलत शेख विचित्र-सा हँसने लगा।

'उसपर तो हम तुरन्त राजी हैं। मैं आज ही बुलाकर कहता हूँ सब—'

टोककर दौलतने कहा 'सबकी नहीं, मैंने महज तुम्हारी बात कही है!"

देबू एक पलमें सारी बात समझ गया। मुसकराकर उसने नम्रताके साथ कहा 'माफ करें चाचा, मैं अकेले मेल-मिलाप नहीं कर सकता। आप रुपयाकी बात कह रहे हैं? मैं जानता हूँ अगर मैं इनका साथ छोड़ दूँ तो जमींदार रुपयेमें एक पैसा लगाकर मुझसे मिट-माट कर लेगा। मगर मुझसे यह नहीं हो सकता।' देबू उठ खड़ा हुआ।

हाथ पकड़कर दौलतने कहा 'बैठो बाबा, बैठो!' मगर देबूने कुछ कहा नहीं और न ही अपना हाथ उससे छुड़ाया। खड़े-खड़े ही वह बोला, 'कहिए!"

दौलत बोला 'मेरी उम्र सौ बीस हो गयी! दुनियाका बहुत-कुछ देखा, बहुत-कुछ सुना। यह काम मत करो। सुनो दुनियामें आदमी बड़ा होता है धन-दौलत और बड़ा होता है अपने इल्मसे। जो अच्छा काम करता है अल्ला उसे बड़ा बनाता है। बाबा, तुममें से एक परा छोटा-आदमी बीस साल

उसमान गा रहा था—

कौन सजनिया कहे रे भाई, चरखे को न लिया है,
चरखे के चलते सातो पूतों का ब्याह किया है।
कौन सजनिया कहे रे भाई चरखे के नहीं पानी,
चरखे की दौलत से मेरे द्वार बँधा है हाथी।
कौन सजनिया कहे रे भाई, चरखे के नहीं जोड़ा,
उसी के चलते दरवाजे पर बँधा है मेरे घोड़ा।

देबूके आते ही गाना थम गया। कई लोग एक साथ ही बोल उठे, "आइए आइए गुरुजी!"

रहमने पूछा, "वह बूढ़ा शैतान तुमसे क्या कह रहा था चाचा!"

देबू हँसा। कुछ बोला नहीं।

शेखोंमें मातब्बर कुसुमपुर मकतबका मास्टर इरशाद बोला "बैठिए भाई जान! दौलत शेख जो कह रहा था, वह हमें मालूम है। यही बात होगी यह सुनकर आज घोष जो उसके पास आया था।"

देबूने इस बातका जवाब नहीं दिया।

इरशादने कहा "आपने बुड्ढेको क्या कहा?"

"उसकी बात जाने दीजिए इरशाद भाई! मुझे यहाँ जिस कामके लिए बुलाया है उसकी बात कीजिए।"

इरशाद स्थिर निगाहसे देबूकी ओर ताकने लगा। उजड्ड और खूँखार रहम जोशमें गरम होकर उठ खड़ा हुआ। बोला "तुम्हें कहना ही पड़ेगा!"

देबूने उसकी तरफ देखते हुए कहा, "नहीं!"

"जरूर कहना पड़ेगा!"

इसपर देबूने इरशादसे पूछा, "इरशाद भाई?"

इरशादने रहमको डाँटा "रहम चाचा कर क्या रहे हो तुम? बैठो, चुपचाप बैठ जाओ!"

रहम बैठ गया लेकिन दाँत पीसता हुआ बुदबुदाया, "जो हरामी बेईमानी करेगा उसका गला दो फाँक करके मयूराक्षीमें बहा दूँगा हाँ! फिर मेरे नसीबमें चाहे जो हो!"

देबूने हँसकर कहा "अगर हम ऐसा करें चाचा, तो तुम भी यही करना। उस वक्त अगर मैं शोर मचाऊँ या कि तुम्हें टोकूँ तो तुम मुझे आजकी बात याद दिला देना। मैं तुम्हें बाधा नहीं दूँगा, चीखूँगा नहीं, रोऊँगा नहीं, गर्दन बढ़ा दूँगा!

सारी सभा स्तब्ध हो गयी। गाने बजानेवाले दलके छोकरे बीड़ी पीते हुए हँसी-मजाक कर रहे थे। देवू घोषके मुँहकी तरफ़ देखकर वे भी अवाक् रह गये। कोई जोश नहीं शान्त स्वरके उन कुछ शब्दोंको सुनकर सभी कोई उसकी ओर ताकने लगे थे और बातोंके साथ ही उसके होंटोंपर मीठी हँसी खेल जाते देख अवाक् हो गये थे। रहमने एक बार देवूकी ओर देखा और फिर सिर झुकाकर नाहक ही नाखूनसे माटीपर अण्ट-शण्ट दाग देने लगा।

ज़रा देरमें इरशादने कहा, 'आप इसका कुछ खयाल मत कीजिए देवू भाई! रहम चाचाको तो आप जानते ही हैं।''

'नहीं-नहीं मैंने कुछ भी खयाल नहीं किया है।''—देवू हँसने लगा—''अब कामकी बात कीजिए इरशाद भाई! रात काफ़ी हो गयी है।'

इरशादने बीड़ी निकालकर देवूको दी। देवूने हँसकर कहा, 'यह सब मैंने छोड़ दिया है।

'छोड़ दिया है?''—खुद एक बीड़ी सुलगाकर फीकी हँसी हँसते हुए इरशादने कहा 'आप फ़कीर हो गये देवू भाई!'

इस्मायलकी दूकानपर आज सब मिलकर बातें कर रहे थे

लगातार बहुत सलाह-मशविरा बातोंमें काफ़ी रात हो गयी। तय पाया गया कि कुसुमपुरके मुसलमान अलग ही अपनी हड़ताल करेंगे। हिन्दुओंसे बस इतना ही नाता रहा कि आपसमें राय किये बिना कोई सम्प्रदाय ज़मींदारसे मेल-मिलाप नहीं कर सकेगा। मामले-मुकदमेमें दोनों तरफ़के अलग वकील रहेंगे, लेकिन वे भी आपसमें मशविरा करके ही काम करेंगे।

इरशादने कहा, 'शहरमें नूर-मुहम्मद साहब हैं, जानते हैं न? हमारे ज़िलेकी लीगके सदर हैं। हम लोग उन्हींको अपना वकालतनामा देंगे। हमें वे सहूलियत देंगे।''

खैर, यही होगा! तो अब हम चलें!'—बात खतम करके देवू उठा।

'रात बहुत हो चुकी है। आप ज़रा रुक जायें, देवू भाई! रास्तेभर कोई आदमी साथ कर दूँ।

ज़रूरत नहीं होगी उसकी। मैं मज़ेमें चला जाऊँगा।''

'नहीं, नहीं! बरसातका समय है साँप-बिच्छूका डर है। फिर तुम्हारे चोर का कोई एतबार नहीं। घोषका गोल्ल ठीक जा मिला है। ठहरे!'

सामनेकी गली जगहमें अभी भी लोग-बाग खड़े थे। उसी भीड़मेंसे निकलकर आगे बढ़ आया रहम चाचा—एक हाथमें लालटेन, दूसरेमें लाठी!—

एक बार एक बँगला कपड़े उसे पहनाकर बिल्लूने बड़ी कुशलतासे दुलहिन बनाया था। दबूने एक लम्बा निःश्वास छोड़ा।

बिल्लू और मुना ! उसके जीवनकी सोनेकी बेल और हीरेका फूल ! लड़कपनमें उसने एक रूप-कथा सुनी थी—राजाके स्वप्नकी कथा। राजाने सपनेमें देखा—एक अनोखा पेड़ चाँदीका तना, सोनेके डाल-पात और उनमें फूल थे हीरेके फूल। उस पेड़पर हीरा, मोती पन्ना, मूँगा, पुखराज, नीलम आदि रंग रंगके मणि माणिक्य सजा-सँवरा एक मोर पंख पसारे नाच रहा था। देखा वह पेड़ थी बिल्लू, मुना था वह फूल और उस पेड़पर जो मोर नाच रहा था, वह था दबूके जीवनका अरमान, भरोसा, उसके होठोंकी हँसी, उसका बल, उसके मनकी शान्ति ! खुद हाँ खुद ही तो उसने उस पेड़को काट फेंका। आज सिर्फ धर्म, कर्तव्य समाजका स्वर दोना चल रहा है वह। उसके बजाय अगर वह भगवान्को पुकारता ! राजकन्दी यतीन बाबूके यहाँसे चले आनेके बाद रह रहकर उसके मनमें होता रहा है कि सब छोड़कर किसी तीरथमें चला जाय। लेकिन उसे मानो उसका रास्ता नहीं मिल रहा है। जिस दिन यतीन गया ऐन उसी दिन उसे न्यायरत्नका चिट्ठा मिला— गुरुजी मुझे इस आपदासे बचाओ !"

यह लगान बढ़ाकर चलने जमींदार और रैयतोंमें जो विरोध होनेको है उस विरोधमें रैयतोंकी तरफकी सारी जिम्मेदारी सारा बोझा पहाड़-सा उसीके माथेपर आ पड़ा है। लगानकी बढ़ोत्तरी ! रैयतोंका हाल अपनी नजरोंसे देखनेके बावजूद जमींदार कम लगान बढ़ाना चाहता है दबू यह समझ नहीं पाता। रैयतोंके पास है क्या ? घरमें अनाजका नाम नहीं। बनियेके आदमी हाथ चिट्ठियाँसे उधार खाना शुरू कर दिया है ? सालके भरमें पहननेका चारसे ज्यादा कपड़े मयस्सर नहीं। बीमार पड़ जानेसे बिना इलाजके ही मरते हैं। छप्परपर फूस साबित नहीं है। सारी बरसातका पानी उनके घरके अन्दर ही गिरता है। यह सब देखते हुए भी दयाराम लगानकी माँग क्यों करते हैं वे ? इस इलाकेके जमींदारोंका एक दलील यह भी है कि उन्होंने मयूराक्षीका बाढ़ रोका बाँध बनवा लिया है, जिससे यहाँके खेतोंकी उपज बढ़ी है। लेकिन इससे बढ़कर झूठी बात दूसरी न। हाँ सचमुच। इस बाँधको बनाया है रैयतोंने। जमींदारने अपनी दया रकम इसे बनवाया है। प्यादे भेजकर काम करनेके लिए रैयतोंका पकड़वा मँगाया है। हर साल बाँधकी मरम्मत आज भी रैयत लोग ही करते हैं। अवश्य आज कल बहुतेरे किसान रैयत मरम्मतके लिए नहीं जाते। इन दिनों कानून भी कुछ कड़ा हो गया है। पहलेकी तरह आकर रैयतोंसे जबरदस्ती काम करानेकी हिम्मत भी नहीं पड़ती है जमींदारकी। लेकिन बाउरी डोम, मांझी आदिका

आज भी यह बेगारी करनी पड़ती है। सेटलमेण्टके रेकॅर्ड्स ऑव राइटस तकमें यह बेगार खटना ही उनके घरके लगानमें लिखा है। रहनेके घरका लगान है साल में तीन मजूर—एक बाँधकी मरम्मतके लिए, एक चण्डीमण्डपके लिए और एक जमींदारके अपने घरके लिए।

दवू चाचा! अब मैं चलूँ?'—रहम अभीतक वही गीत गाता चला आ रहा था। गाना बन्द करके उसने देबूसे कहा, "मैं बस्तीके अन्दर नहीं जाऊँगा।"—लालटेन और लाठी लिये देबूको पहुँचानेवालेके रूपमें वह बस्तीके अन्दर नहीं जाना चाह रहा था।

देबूने चारों तरफ देखा। मोचीटोला आ गया था। बोला, "हाँ हाँ, अब तुम लौट जाओ चाचा!'

"आदाब!'

'आदाब चाचा!

'मेरी बातका कुछ खयाल मत करना!'—लालटेन और लाठी लिये दबूके साथ इतना दूर आकर अपनी तीखी बातके कसूरकी ग्लानिसे बहुत-कुछ हल्का हो चुका था। अब वह हल्का होकर सहज भावसे ही यह बोल पड़ा।

उज्ज्वल हँसीसे दबूका चेहरा खिल पड़ा। बोला, "नहीं-नहीं, चाचा! हम क्या बाल-बच्चोंको डराते नहीं हैं? बुरा काम करनेसे कहते नहीं हैं कि खून कर देंगे?

'तो अब चलता हूँ!

'हाँ जाओ!"

'न न, चलो तुम्हें घर ही पहुँचाकर जाऊँगा! —दबूकी मीठी हँसीसे, उसकी अपनपनसे भरी बातोंसे रहमकी ग्लानि तो जाती ही रही, आनन्दके आवेगमें मान-अपमानका सवाल भी जाता रहा। बोला, "अपने बच्चेका पहुँचाने आया हूँ इसमें शर्म किस बातकी है? चलो!'

दबूके बरामदेपर लालटेन जल रही थी। वह चकित हो गया। घरमें अपना तो कोई है ही नहीं, वहाँ इस तरह बैठे कौन लोग हैं? इतनी रातमें कहाँ कौन आया? कुटुम्ब तो नहीं है? हो सकता है अम्बुबाचीमें गंगा-नहाकर वापस लौटे हुए यात्री ही हों!

दरवाजेपर पहुँचते ही पातू मोचीने कहा, 'लो गुरुजी आ गये!' बरामदे पर हरेन घोषाल, तारा नाई गिरीश बढ़ई तथा और भी कई आदमी बैठ

थे। देबूने शंकित होकर ही पूछा, "क्या बात है?"

हरेनने कहा, 'दिस इज वेरी बैड गुरुजी, वेरी बैड! ऐसा आँधी-पानी, साँप बिच्छू और फिर जमींदारसे अनबन चल रही है। तुम शामको लौट आनेको कह गये और इतनी रात तक लापता!"

दरवाजेके अधरसे दुर्गा निकल आयी। उसने हँसते हुए कहा जमाई तो किसीको अपना नहीं समझता है न घोपाल कि सोचे मेरे लिए कोई चिंतित होगा!"

देबू हल्का हल्का हँसा।

पातूने कहा, 'मैं लालटेन लेकर जा ही रहा था।'

दुर्गाने कहा, रात हुई देखकर मैंने लुहार बहूसे रोटी बनवा ली थी। मुँह हाथ धो लो, फिर चलो खा आओ! आज अब रसोई नहीं बनानी पड़ेगी।

यह दुर्गा और लुहार-बहू पद्म! देबूके स्वजनहीन जीवनमें न केवल मर्द बल्कि ये दो औरतें भी अपार स्नेह-ममता लिये अयाचित रूपसे आकर उसे सींच देना चाहती हैं। लुहार-बहू उसकी मितनी है। अनी भाई घर-द्वार छोड़कर कहीं चला गया। इस समय लुहार बहू पद्म उसीकी आश्रित-सी है। पति-द्वारा ठुकरायी हुई इस बाँझ औरतका दिमाग भी कुछ-कुछ खराब है। पद्मका यह क्या पर—कुछ समझ नहीं पाता।

सोचते हुए वह दुर्गाके साथ चल पड़ा।

## पाँच

पद्म इन्तजारमें बैठी थी।

आज इस इन्तजारमें जाने कितनी तृप्ति हो! अनिरुद्धके इन्तजारमें उसने कितनी ही रातें उनींदे बितायी हैं। उसके बाद आया था यतीन।

पद्मके सूने जीवनमें यतीनका आना जैसे एक सपना हो! हठात् ही वह पहुँचा था। अनिरुद्धका एक कमरा किरायेपर लेकर पुलिसके अधिकारियोंने नजरबंद उस युवकको इतनी दूरके एक गाँवमें जोग-शरोग पर शान्त परिवेशमें लाकर रखा था। अधिकारियोंने निश्चिन्त होकर सोचा था कि बंगालके मरणासन्न समाजकी बीमार साँसें इन क्रान्तिकारियोंके हृदयमें भी

छून सी फट जायेंगी। वर्षाके सजल मेघकी प्राणवन्त शक्तिको बेकार करनेके लिए नाराज़ देवताने मानो उसे रेगिस्तानके आसमानमें भेज दिया था। लेकिन एक रोज देवताने आश्चर्यचकित होकर देखा कि वह प्राण शक्ति निष्फल नहीं हुई है। ऊसर मरुभूमिके कलेजेमें जगह जगह हरियाली छिटक आयी है, आसिक्त शिशु जाग उठे हैं। बंगालके विभिन्न गाँवोंके ताप-श्याम भरे चेष्टाहीन जीवनमें इन राजबन्दियोंकी प्राण शक्तिके स्पर्शसे रेगिस्तानकी हरियाली-जैसी नये जागरणकी झलक दिखाई देने लगी थी। यह सब देख सुनकर आखिर सरकारने राजबन्दियोंको गाँवमें निर्वासित करनेका नियम उठा लिया और उन्हें गाँवोंसे हटा ले गयी। बंगालके सरकारी विवरण और वहाँके राजनीतिक इतिहासमें इस तथ्यको स्वीकारा गया है।

ख़ैर छोड़िए यह बात। यतीनको पाकर पद्म कुछ दिनोंमें ठीक हो गयी थी। वह यतीनकी माँ बन गयी थी। तीन चार सालकी बच्ची जैसे अपने बराबर आकारका खिलौना लिये माँ बनकर खेलती है, वैसे ही पद्मने कुछ दिनोंके लिए एक घरौंदा बनाया था और यतीनने इस गाँवके एक बिना माँ-बापके लड़के फतिंगाको खोज लिया था। फतिंगा एक और छोटेको ले आया था। नाम था उसका गोबरा। पुलिस अधिकारियोंने यतीनको वहाँसे हटा लिया तो पद्मके जीवनमें फिरसे एक विपत्ति आ गयी। आर्थिक सहारा जो किरायेका था वह भी जाता रहा। फतिंगा और गोबरा भी उसे छोड़कर भाग गये, उन्हें खाना नसीब न होनेका कष्ट बरदाश्त नहीं था। इसी बीच उन लोगोंने अपनी कमाईका जरिया ढूँढ निकाला है। मयूराक्षी नदीके उस पार रेलका बड़ा जंक्शन है। कारोबार वहाँ दिनोंदिन तरक्कीपर है। मारवाड़ी महाजनोंकी गद्दी, छोटी-बड़ी मिलें— चावलकी, तेलकी, आटाकी, मोटर मरम्मतका कारखाना। इन सबके कारण वहाँ पानी-सा पैसेका लेना-देना चलता है हरदम। फतिंगा और गोबरा वहीं जा जुटे हैं। कभी भीख माँगते हैं, कभी बाबूकी दुकानपर काम-काज कर देते; कभी मास्टर-गृहिणीके यहाँ धोनेके लिए पानी भर देते हैं। और फिर मौका मिलता है तो स्टेशनके प्लेटफार्ममें सोये मुसाफिरोंका छोटा-मोटा सामान गायब कर देते हैं। पद्म उन्हें प्यार करती थी, यह बात शायद वे भूल ही बैठे हैं। जरा देखनेके लिए भी कभी नहीं आते। दुनियामें पद्म फिर निरी अकेली पड़ गयी है। उसका हिस्टीरिया रोग फिर बढ़ने लगा है। आजकल वह कपड़ा [illegible] घड़ी-घड़ी उन्माद [illegible] करती है। बीच-बीचमें किसीको या चलते गुट-पाट करता है तो वह एक अजीब-सी नजरसे ऊपर ताकती है और एक अजीब हँसी उसके होठोंपर फूट पड़ती है। फतिंगा

होती है। मगर कितनी ? सौमें एक ! लोभसे, रुपयेके लोभसे, गहने कपड़ेके लोभसे औरतें नष्ट हुआ करती हैं, मगर पटकी आग बड़ी जबरदस्त आग होती है जमाई ! तुम उसे पेटकी ज्वालासे बचा लो ! लुहार उसके लिए पेटका अन्न नहीं रख गया है, रख गया है एक पना दाव ! कहा करता था, इस दावसे बाघको काटा जा सकता है। पदम उसी दावको बगलमें लेकर सोती है। काम करती है, काज करती है, मगर दावको सदा हाथके पास ही रखती है। उसके लिए तुम फिक्र न करो !"

उसी दिनसे देबूने पदमके भरण पोषणका भार उठाया है। दुर्गा खोज खबर लेती रहती है। आज दुर्गाने आटेकी कीमत देकर पदमके यहाँ ही देबूके लिए रोटी बनवा रखी था।

खानेकी तयारी मामूली ही थी। रोटी, एक सब्जी दो टुकड़ा मछली, थोड़ी-सी मसूरकी दाल और ज़रा-सा गुड़। लेकिन इसकी परिपाटी कुछ असाधारण-सी थी। थाली-कटोरे चाँदी-से चमचमा रहे थे। फटे कपड़ोंके कोरों से बनाया हुआ आसन बड़ा सुन्दर था, बड़ा साफ ! कमलके बड़े कोमल पत्तोंको बड़े जतनसे गोल गोल काटकर ढक्कन बनाया था, गिलास और दालका कटोरा उसीसे ढँका था। सबसे छोटा जो पत्ता था उसपर रखा था नमक। इसीसे साधारण असाधारण हो उठा था। पहली ही नजरमें मन प्रसन्नतासे भर उठता। पदमके बरामदेपर जाकर श्रद्धा-सने इस आयोजनको देखकर देबू जरा शर्मिंदा सा हो गया।

'अरे बाप रे ! मितनीने यह सब कर क्या रखा है दुर्गा !'

दुर्गा वहीं एक किनारे खड़ी थी। वह हँसकर बोली वह तो पूछो ही मत, नमक रिगमें देगी—यही सोचकर हैरान ! मने कहा सत्तुएके पत्तेके टुकड़ेमें दे दो। उहूँ ! आखिर इतनी रातको जाकर कमलका पत्ता ले आयी। उसके बाद यह सारा कुछ किया।"

थाली सामने रखकर पद्म रसोईके दरवाजेके पास दीवारके सहारे खड़ी थी। ये बातें सुनकर उसका सिर अवसन्न-सा हो गया। वह दीवारसे आठग गयी सिर और उसकी नज़रवाली बड़ी-बड़ी उसकी आँखें भी बन्द हो आयीं। तन-मन मानो बहुत थक गया हो आँखोंमें जबरन नींद चली आ रही हो।

आगनपर बैठकर देबूको भी बड़ा अच्छा लगा। दिनोंसे किसीने मूँहके बाद इस जतनके साथ उसे किसीने नहीं खिलाया। खिलानेके पानीसे हाथ धोकर उसने मुसकराकर कहा दुर्गा किसीने मरनेके बाद मुझे इतने जतनसे किसीने नहीं खिलाया है !

दुर्गाने देबूको कोई जवाब नहीं दिया। रसोईकी तरफ मुँह घुमाकर जरा

ऊँचे गलेसे कहा "सुनती हो मितनी, मीता तुम्हारा क्या कह रहा है ?" अन्दर पद्मके होठोंपर जरा हँसी फूट उठी। दुर्गाने देबूसे कहा, "तुम्हारी मितना खूब है जमाई! खाना परोस दिया और अन्दर चली गयी? क्या चाहिए, क्या कैसा बना है—यह सब कौन पूछेगा, कहो तो ?"

देबूने कहा, 'नहीं-नहीं, मुझे और कुछ नहीं चाहिए। और चीजें सब अच्छी बनी हैं।"

"फिर भी आकर दो बातें तो करे! चुपचाप नहीं, हाँसके खाया बस जायेगा!"

'तू बड़ा फाजिल है दुर्गा!'

'मैं तुम्हारी साली हूँ न!"—कहकर वह हँसते-हँसते लोट-पोट हो गयी। उसके बाद बोली, 'मेरा छुआ तो तुम खाओगे नहीं न भाई, वरना देखते कि मैं तुम्हें इसस कितनी अच्छी तरह खिलाती हूँ!'

देबूने कोई जवाब नहीं दिया। गम्भीर होकर खा-पीकर उठ पड़ा। कहा, "तो अभी चलता हूँ!"

दुर्गा रोशनी उठाकर खड़ी। देबूने कहा 'तुझे जाना नहीं पड़ेगा। बत्ती मुझे दे दे।"

उसकी ओर देखकर दुर्गाने बत्ती रख दी। देबूके घरसे बाहर निकलते ही उसने पुकारा, 'सुनो, सुनो जमाई! जरा ठहरो!'

देबू ठहर गया—'कहो!'

दुर्गा आगे बढ़ आयी—"एक बात कह रही थी।

'क्या ?"

"चलो, चलते-चलते कहती हूँ!'

कुछ आगे बढ़नेपर दुर्गाने कहा, 'इधर-उधर लिए कहीं धान कूटनेका काम जुटा दो! एक ही तो पेट है, इससे भी चल जायगा। उसके बाद कुछ जरूरत हो तो तुम देना।"

देबूने भवें सिकोड़कर फिर 'हूँ' कहा।

और थोड़ी दूर जाकर दुर्गाने कहा, 'मैं इस गलीसे अपने घर चली जाऊँ ?'

देबूने कोई जवाब नहीं दिया। दुर्गाने पुकारा, 'जमाई!'

'क्या ?

'तुम मुझसे नाराज हो।'

देबू उसकी तरफ मुड़कर बोला 'नहीं!"

"हुँ ! तुम नाराज़ हो ! नाराज़ नहीं हो तो हँसो तो जरा !"

देवू अबकी हँस पड़ा। बोला, 'जा भाग !'

डरका स्वांग रचकर दुर्गा बोली, 'बाप रे अब जमाई मारेगा रे बाबा !'

वह खिलखिलाकर हँस पड़ी और कलाई भरी चूड़ियाँ जरा बाजेकी झंकार करती हुई गलीके अँधेरेमें खो गयी।

स्नेहसे देवू जरा हँसा। उसके बाद धीरे धीरे चलकर जब अपने घर पहुँचा तो देखा सोनेके लिए पातू बकबका आ गया है। दुर्गाका बड़ा भाई पातू माँकी रातको देवूके ही यहाँ सोता है।

बिस्तरपर लेटकर देवूको नींद नहीं आयी।

जिसे जात खलिहर कहते हैं उसी जात खेतिहरके घरका है यह। उसका बाप अपने हाथसे हल जोतना था। उसने अपने कंधेपर बहँगी ढोया है, धानकी टोकरी सिरपर रखकर गाड़ीको अपनेसे लादा है, खेतसे धानका बोझा माथेपर उठाकर घर लाया है, बैलोंकी सेवा की है। बचपनमें देवू भी घरके गाय बाछे चरवाहेके साथ पहुँचाता रहा है। उन दिनों वह भी गाय-बछड़ोंका नियमित सेवा करता था। [illegible] बापका कलेवा खेत पहुँचाया करता था। बाप जब कलेवा करने बैठ जाता तो वह उसकी वजनी कुदाली उठाकर आलन्त डालता था। घरमें कुदालोंका जो भी काम होता बचपनमें सब वही करता था। उसके बाद गाँवकी पाठशालासे उसे लोअर प्राइमरीमें छात्र-वृत्ति मिली। पाठशालाके गुरुजी वही अंधा बूढ़ा केनाराम था। केनारामने ही उस रोज देवूके बापसे कहा था, "तुम इस लड़केको पढ़ने दो बाबा! लड़केके जरिये तुम्हारा सारा दुःख दूर होगा। देवूको ऐसी-वैसी छात्र-वृत्ति नहीं मिली है, सारे जिलेमें वह अव्वल आया है। कंकनाके स्कूलमें उसे फीस नहीं देनी पड़ेगी, ऊपरसे हर महीने दो रुपये मिला करेंगे। नहीं पढ़ेगा तो यह वृत्ति बेकारका नहीं मिलेगी।"

कंकनाके स्कूलमें केनारामने ही मण्डलके बजाय उसकी उपाधि घोष लिखाया थी। उसके बाद हर साल फर्स्ट या सेकण्ड होता-होता वह फर्स्ट क्लास तक पहुँचा। उस समय उसका बाप उसे कोई काम नहीं करने देता था। हँसते हुए बापने उसकी माँसे कहा था, "हमारा देवू हाकिम होगा!" देवू वही आशा करता था।

आज इन बातोंका स्मरण करते हुए देवू लेटा रहा।

उसके बाद अचानक बिना मेघके गाज गिरा जैसा उसके जीवनमें जीवनकी पहली विपत्ति आयी। बाप और माँ—दोनों लगभग एक ही साथ मर गये। देवूको लाचार अपनी पढ़ाई छोड़नी पड़ी और अपना पुश्तैनी काम शुरू करना

पेशा। इसके बाद उसने अपने बाप-दादेकी तरह खेती शुरू की। उसके बाद उसे यूनियन बोर्डके निःशुल्क प्रायमरी स्कूलमें नौकरी मिल गयी। गुरुजीकी जगह। मजेमें था। सिंहू-जैसी शान्त गिरस्ती स्त्री खिलौने-सा मुन्ना, बारह रुपये माहवार और फिर अपनी खेती-बारीकी आमदनी। बोरीमें धान, भण्डार-घरकी कोठीमें उड़द गेहूँ तिल सरसों, गोशी गुहालमें गाय, सागरमें मछली दो चार आम-कटहलके पेड़। राजासे भी बढ़कर सुख था उसे। अचानक उसे दुर्गति आयी। यह दुर्गति उसने अवश्य बचपनसे स्कूलसे ही अपनायी थी। अन्यायका विरोध करनेकी कुमति उसपर वहींसे सवार हो गयी थी। उसी नशेमें कानूनगोका विरोध करनेमें उसे जेल जाना पड़ा।

जेलसे लौटनेके बाद वह नशा मानो पेशा होकर उसके कन्धेपर सवार हो गया। नशा चाहे तो छूट भी सकता है पर पेशा छोड़ सकना सम्पूर्णतया आत्माके अपने बसकी बात नहीं। छोड़ना चाहते ही पेशा नहीं छोड़ा जा सकता। जिनसे देन-पावनेका सम्बन्ध रहता है वे नहीं छोड़ते। खेती जिनका पेशा है वे खेती छोड़ दें तो जमींदार अपना बाकी लगान नहीं छोड़ता। जमीन बिकनेके बाद भी लगानके लिए स्थावर सम्पत्तिपर आफ़त आती है। और दुनियामें क्या सिर्फ़ पावनेदार ही नहीं छोड़ते? देनदार भी तो नहीं छोड़ते। महाजन जब कहता है कि मैं अब यह सूदका कारोबार नहीं करूँगा तो कर्ज़दार लोग गिड़गिड़ाते हैं। यह भी तो एक नैतिक दावा है और यह दावा धनके दावेसे कम नहीं है। देबूकी भी आज यही दशा हुई है। दुनियामें आज उसे अपने लिए जरूरत ही कितनी है? पर पाँच गाँवकी जरूरत उसकी गरदनपर सवार है। छोड़ देनेकी कहनेसे एक तरफ़ तो लोग नहीं छोड़ते दूसरी तरफ़ पावनेदार नहीं छोड़ते। उसका पावनेदार भगवान् है। उस न्यायरत्नजीकी कही हुई कहानी याद हो आयी। मढेरिनकी टोकरीमें एक ब्राह्मण शालिग्राम शिला ले आये थे। उन शिलारूपी भगवान्की पूजासे ब्राह्मणने सरबस गँवाया, लेकिन शिलाको नहीं छोड़ा। न्यायरत्नने कहा था, मनुष्यमें जो भगवान् हैं, उसकी भी यही गति है। वह है मढेरिनकी टोकरीकी शिला। उसकी सिंहू चली गयी, मुन्ना चला गया उसके साथ अन्तरके देवता कौन-सी राह गहेंगे, कौन जाने!

एक लम्बी निःश्वास छोड़कर देबूने मन-ही-मन कहा, "यही हो देवता! मैं भी देखूँ तुम्हारा कौन कलेवर है! मेरे बीवी-बच्चेको छीन अब पाँच गाँवके लोगोंका बोझा बनकर तुम मेरे कन्धेपर सवार हो! रहो सवार!

बाहर मेघ गरज उठे। बरसातके पानीसे भरे बादलोंकी गम्भीर गरज। घन

गाढे अन्धकारमें लगातार रिमझिम पानी। बड़े-बड़े बेंग खुशीके मारे बोल रहे थे। आज झींगुरकी झी झी नहीं सुनाई पड़ रही थी। सहसा रास्तेपर रोशनी दिखाई दी। देवूने सिर उठाकर खिड़कीसे बाहर झाँका। इस बारिशमें इतनी रातको कौन जा रहा है? जानेमें यों ऐसे आश्चर्यका कुछ नहीं था। फिर भी उसने आवाज दी—"कौन, कौन जा रहे हो?"

जवाब मिला, "जी, हम लोग हैं गुरुजी! मैं सतीश!"

"सतीश?"

"जी! खेतमें एक लकड़ी बाधना ह। सोचा था, कल बाँधूँगा। लेकिन देवता जिस ढगसे उतरा ह कि रातको न बाधें तो खेतकी माटी वाटी सब बुहार कर ले जायेगा।"

देवूने निःश्वास फेंका। निःश्वास नाहक ही फेंका। दुनियामें सबसे दुखी यही लोग ह। गृहस्थ तो घरमें सो रहे हैं ये भागीदार हलवाहे इतनी रातको उनका खेत बचानेके लिए चले जा रहे ह। गोकि इनका खुराकी कर्ज देकर वे सैकड़े पचास सूद लेते ह।

अंधेरेमें ताकते हुए देवू यही सोच रहा था। आज यह घटना इस समय उसके लिए महत्त्वपूर्ण हो गयी। लेकिन किसानोंके गाँवोंमें यह घटना बडी मामूली-सी ह।

"गुरुजी!" डरी हुई आवाजमें किसीने चुपचाप पुकारा।

"कौन?" देवू उठ बैठा।

"जी, मैं सतीश!"

"सतीश? क्या बात ह सतीश?"

"जी मौलकिनीके बरगदके नीचे 'जमाट-वस्ती' मालूम पड़ती ह।"

"क्या कह रहे हो? 'जमाट-वस्ती'?"

"जी वस्तीसे निकला तो देखा कि खेतमें रोशनी ह। इस पानीमें भी कौन सी चोरको रोशनी। लाल रोशनी दप-दप कर रही है। गौर किया। मौलकिनीके बाँधपर बरगदके नीचे मशाल जल रही ह।"

'जमाट-वस्ता' यानी मशाल लिये डकैत जमा हैं। दरवाजा खोलकर देवू बाहर निकला। बोला तुम जल्दीसे भूपाल चौकीदारको तो बुला लाओ!"

"आप घरके अन्दर जायें, गुरुजी! म तुरन्त उसे बुला लाता हूँ।"

सतीश चला गया। देवू अंधेरेमें ही स्थिर होकर खड़ा रहा। जमाट-वस्तीका क्या ठिकाना! बरसातके दिनोंमें लाशोंमें बेहद समान ह। तिसपर दुर्योगकी यह रात! जो लोग चोरी डकैती करते हैं, दुनियाके अभाव और गरीबीमें उनका

साया आक्रोश सबसे पहले इसी खूंखार पापवृत्तिको छेड़कर जगाता है और तब बाहरी दुनियाके इन दुर्योगोंका सुयोग उन्हें हाथके इशारेसे बुलाता है। धीरे धीरे वे लोग आपसमें सहयोग क़ायम करते हैं। उसके बाद निष्ठुर उल्लाससे एक दिन बाहर निकल पड़ते हैं। निश्चित स्थानपर आकर एक आदमी माटीकी हाँडीमें मुँह डालकर एक अजीब भयंकर आवाज़ रातके सन्नाटेमें गुँजा देता है। उसी इशारेसे सब लोग आ इकट्ठे होते हैं। फिर मिल-जुलकर शुरू करते हैं अपना अभियान। उस समय उन्हें दया नहीं होती माया नहीं होती आँखोंमें पौरुष विस्मृतिकी एक ज्वाला जल उठती है—उस वक्त वे अपनी सन्तानको नहीं पहचानते सर्वांगमें विनाशकी बेरोक चंचलता जाग पड़ती है। उस समय जो रुकावट डालता है उसकी गरदन काटकर वे उछाल देते हैं या खुद मरते हैं दलका कोई मरता है तो उसका सिर काटकर चल देते हैं।

दबू अंधेरेमें खड़ा-खड़ा सिहर उठा। अभी जाने किस टोलेमें शोर मचाते हुए वे कूद पड़ेंगे। भूपाल अभागा आ क्यों नहीं रहा है? उसके रास्तेकी तरफ़ वह परेशान निगाहों ताकने लगा। वर्षा-मुखर रात मेढकोंकी लगातार टर-टर आने कहीं तो पासमें भोजवर उल्लू बोलने लगा। यह रात भी जैसे उन निशाचरोंका नशा ही उमंग भरी हो उठी है। एड़ीसे चोटी तक उसके शरीरमें उत्तेजनाका एक प्रवाह धीरे धीरे तेज हो उठने लगा। लेकिन भगवान् तुम्हारी दुनियामें इतना पाप क्यों है? लोगोंमें ऐसी खौफ़नाक प्रवृत्ति क्या? तुम लोगोंको पेट भर खाना क्यों नहीं देते? तुम्हीं तो हर रोज़ हर जीवके लिए नियमसे खानेकी व्यवस्था करते हो। महामारीमें भूकम्पमें बाढ़में आगमें आँधीमें तुम खतरनाक खेल खेलते हो भयंकर हो उठते हो। हम समग्र त्रस्त हैं। घुटनेमें हाथ जोड़कर हम तुम्हें पुकारते हैं—हे प्रभु अपना यह रुद्र रूप रोको। हमारी यह पुकार तुम कहीं भी सुनते हो तो तुम्हारी महिमामयी विराट मूर्तिके सामने हम केवल कीड़े-मकोड़ोंकी तरह मर जाते हैं हममें निवारण करनेकी शक्ति भी नहीं रहती। लेकिन मनुष्यकी इस खूंखार शक्तिको तो तुम्हारा वह रुद्र रूप नहीं रोक सकते! यह तो पाप है। आखिर यह पाप क्या? मनुष्यमें यह पाप कहाँसे आया?

भूपालने पुकारा 'गुरुजी!'

हाँ बच्चा! दबू उछलकर रास्तेपर आ गया।

अभी पहले गाँवके किनारे दल देखे हैं क्या।

'दर्शन गुरुजी!' —भूपालने उसका अभिवादन किया। वह आज टोले और कई लोगोंको जगाकर साथ ले आया था।

सिंचाईके लिए पानी जुगाया है। उस तालाबके बाँधपर वह जो प्रकाण्ड बरगद खड़ा है वह भी शायद तालाबकी खुदाईके समय ही लगाया गया था। आज भी धूपसे तपा प्यासा किसान मजेसे उस तालाबका पानी पीता है, उस पेड़की छायामें सुस्ताकर जुड़ाता है। परन्तु बहुत दिनोंसे ही रातमें उस बरगदके नीचे 'जमाट-बस्ती' की मशालें जल उठती हैं। जमाट बस्तीकी और भी कई जगहें हैं। मयूराक्षीके बाँधपर अर्जुन पेड़के नीचे कुसुमपुरके मियाँ लोगोंके आमके बगीचेमें भी अँधेरी रातमें ऐसी ही रोशनी जला करती है। लेकिन आजकी रोशनी मौलकिनीके बरगदके नीचे ही जल रही है।

देखून कहा, "मौलकिनीके बरगदतले है भूपाल! रोशनी भी मशालकी ही है।"

भूपालने कहा, "जी हाँ, भल्लाकी जमात है।"

"भल्लाकी जमात?"

"हाँ, बिल्कुल सही! मशाल जलाकर भल्लोंके सिवा और जमात तो जुटती नहीं।"

भल्ला यानी बाग्दी। बंगालमें ये भल्ले बाग्दी शक्तिके लिए बड़े मशहूर हैं। शारीरिक बल, लाठीके दाँवपेच और खास करके भाला चलानेकी निपुणताके लिए किसी समय ये बड़े ही मशहूर थे। शारीरिक बल और लाठी अभी भी पुरानी तौरपर बरकरार है। इनकी कभी इलाकेमें धाक थी। अँगरेजी जमानेमें पठानोंके अभिजात वर्गके नये जागरणके समय नये जातीय अनुशासित समाज-नेताओंके सहयोगसे शासनतन्त्र द्वारा जातिके सुधार कार्योंके साथ-साथ इन भल्ला लोगोंका भी काफी दमन किया था। फिर भी ये लोग बिल्कुल मर नहीं गये। आज केवल अपना अस्तित्व और संस्कृतिको ये यहाँ छिपाकर पालते हैं। औरतोंके साथ चोरी-डाका करनेवाली पुरानी जमात बनाये भागते फिरते हैं। यहाँ अगर इनका पारिश्रमिक मिलता है तो बल और ऐंठाव करीनेसे दिखाते हैं। साधारणतया ये खेतिहर हैं, वाहकका काम ही करते। लेकिन खानाबदोशीमें, विशेषरूपसे बरसातके दिनोंमें जब कहीं अकाल पड़ जाता है, तभी यह दुष्प्रवृत्ति जाग पड़ती है। बसमें परस्पर दुःख-सुखकी बातें करते करते यह डाकेका मनसूबा गाँठ लेते हैं, इसे वे बुरा नहीं समझते। राय छगनू जब पकड़ा ही जाता है तो फल पाता है। भल्ला बाग्दियोंके सिवा भी इस तरहके डकैतीका दल है—काम है डकैती है। और फिर सभी सम्प्रदायोंका भिन्न जुदा दल भी है।

भूपालने कहा, "यह भल्ला बाग्दियोंका दल है। देखिए, भल्ला

बागदियोंका गाँव है। दूसरी जातिके भी कुछ लोग हैं, परन्तु संख्यामें भल्ला ही प्रधान हैं। पहले देखुडियाके ये भल्ला ही पंचग्रामके बाहुबल थे। आज दो सौ सालसे भी ज्यादा पहलेसे ये लुटेरे बन गये हैं।"

ये कई आदमी काठके मारे-से खड़े थे। कभी-कभी धीमे धीमे कुछ बात हो जाती थी, फिर वही सन्नाटा। इधर दूरपर गहरे अन्धकारमें मशालकी रोशनी जल रही थी। देबू नहीं रहा होता, तो ये जरूर अपनी अक्लसे जैसा समझते, करते। देबूकी प्रतीक्षामें ही सब चुप थे। सतीश बाउरीने कहा, "गुरुजी?"

"हूँ!"

'हाँक लगाऊँ?'

"हाँक लगानेसे लोग जाग गये हैं, यह सोचकर वे निशाचर लौट जा सकते हैं। कमसे कम इस गाँवकी तरफ नहीं आयेंगे ऐसा लगता है, लेकिन वे अगर भागते हुए हों तो जरा भी विलम्ब न करके इस गाँवको छोड़कर दूसरे सोये गाँवपर कूद पड़ेंगे।"

भूपालने कहा, "घोष बाबूको खबर करें गुरुजी?"

'श्रीहरिको?"

जी हाँ! उन्होंने बन्दूक ली है। बन्दूक है उनके पास। उनके यहाँ भारू दोस्त है। इसके अलावा घोष बाबू यह समझ लेंगे कि यह हरकत किसकी है!"—भूपाल जरा हँसा।

श्रीहरि आज गाँवका जमींदार है। आज वह गिना माना आदमी है। लेकिन एक समय जब वह छिरू पालके नामसे मशहूर था, तो लूटमारपाटमें वह इन्हीं लोगोंके समान था। बहुतोंका कहना है कि खेती और उधार-कर्ज लगाके जमींदार बननेकी हैरतअंगेज कहानीकी आड़में एक ही निशाचरकी साँठ-गाँठकी बात छिपी है। उस समय छिरू शायद डकैतीका माल भी रखता था। अनिरुद्ध लुहारकी धान चोरीके समय भी छिरू पर एक बार उसके घरकी तलाशी ही हुई थी—उसके पहले भी इसी शकपर और कई मर्तबा तलाशियाँ हो चुकी थीं उसके यहाँ। अभी तो वह जमींदार है, प्रभाववाला आदमी है, अब वह डकैतोंके दलमें नहीं रहता, लेकिन वह ठीक पहचान लेगा कि यह किसका दल है। हो सकता है डाकू देखनेके साथ हाथमें बन्दूक लिये उस रोशनीको देखता हुआ चुपचाप घर पड़ा रहे और जाकर एकाएक बन्दूक चला दे।

देबूने कहा, "इतनी रातको ऐसे दुर्योगमें उसे क्या कष्ट होगा भूपाल! बल्कि एक काम करो। सतीश अपने टोलेका नगाड़ा पिटवा दो। तुम लोगोंके पास है नगाड़ा?'

"जी दो हैं।"

"ठीक है। दो आदमी गाँवके इस-उस छोरपर पीटें।"

नगाड़ेकी आवाज खास करके रातको नगाड़ेकी आवाज इस इलाकेमें आफत आनेका संकेत है। जब मयूराक्षीका बाँध टूटता है तो नगाड़ेकी आवाज होती है। उससे आगेका गाँव जग जाता है और वहाँ भी नगाड़ा बजने लगता है। उससे उसके आगेका गाँव जग जाता है।

डाका पड़नेपर भी नगाड़ा बजनेका नियम था—है भी। परन्तु सभी समय इस नियमका पालन नहीं होता। गाँवमें डकैतोंके आ जानेपर सब भूल जाते हैं। और, नगाड़ेपर चोट पड़नेसे दूसरे गाँवके लोग जगते भी हैं तो मददको नहीं दौड़ते, इसलिए कि पुलिसके झमेलेमें पड़ना पड़ता है पुलिसको इस बातका सबूत देना पड़ता है कि वे डकैती डालने नहीं, डकैतोंको पकड़नेके लिए आये थे।

नगाड़ेकी बात सतीशको अच्छी हो लगी, उसने तुरन्त दलके दो आदमियोंको भेज दिया। लेकिन भूपाल जरा मायूस हुआ। बोला, "आप बाबू बोर्डके मेम्बर हैं। उन्हें खबर नहीं भेजनेसे मुझे फजीहतमें पड़ना पड़ेगा।"

लेकिन श्रीहरिको इस बातकी सूचना देनेके लिए देबूका मन हरगिज राजी न हुआ। जरा देर चुप रहकर बोला, "चलो हम लोग ही जरा आगे बढ़कर देखें।"

"न, और आगे मत जाना!"

एक ओरके नारी-कण्ठसे सभी चौंक उठे। इधर अंधेरे माहौलमें यह नितान्त अप्रत्याशित कौन स्त्री बोली? चुड़ैल? किसी अशरीरी आत्मा?

फिर नारीका गला—"मुसीबतको आते ज्यादा देर नहीं लगती, जमाई!"

देबूने अचरजसे पूछा "कौन? दुर्गा?

"हाँ!"

लगभग सभी एक साथ बोल उठे, "दुर्गा?"

दुर्गाने 'हाँ' कहा और तुरत मजाकसे बोली, "डरो मत! मैं भुतनी नहीं, औरत हूँ! दुर्गा!

"तू कब आयी?"

दुर्गाने कहा, "सतीश भैयाने थानेदारको पुकारा, टार्चसे लोगोंको जगाया। मेरी नींद टूट गयी। फिर घरमें नहीं रह सकी। सबकी नजर बचाकर पीछे-पीछे चली आयी।"

"तेरे कलेजेकी बलिहारी है दुर्गा!"—भूपाल अचम्भित हो गया।

